# शिवासौहार्दम्

## श्रीमर्वतन्त्रस्वतन्त्राणा कविताकिंकचक्रवर्तिना काशी-
## हिन्दूविश्वविद्यालयसंस्कृतसाहित्यप्रधानाना
## श्रीमहादेवशास्त्रिमहोदयानाम्—

यह संस्कृत भाषा के प्रसार का शुभ-लक्षण है कि अधिकारी विद्वानो के द्वारा एक एक पुस्तक पर अनेक टीकाये लिखी जायँ। लघुसिद्धान्त-कौमुदी जिसका प्रचार प्रथमारम्भी छात्रो मे व्यापक रूप से है उसपर शिवा नाम की संस्कृत और हिन्दी मे निबद्धा व्याख्या योग्य लेखक तथा परिश्रमी व्याकरणाचार्य प० गोमती प्रसाद ने की है। इसमे सूत्रो के अर्थ विषम प्रयोगो के साधन विशदता के साथ किये गये है। समर्थ लेखक ने कतिपय सूत्रो की वृत्तिया स्वय लिखी है जो मूलकार ने छोड दी गयी थी। इस व्याख्या मे एक स्वर्ण सौरभ-संयोग हुआ है कि प्रत्येक उदाहरण के प्रामाणिक अर्थ भी उपस्थापित हुए है। प्रत्येक दृष्टि से यह प्रयत्न प्रशंसनीय है। मैं विश्वेश्वर से कामना करता हूँ कि इस निर्माण का आदर बडे और विज्ञ जन करें, समाज पूर्ण-रूपेण इसको अपनावे।

तिथि—८।१०।१९५०

महादेव पाण्डेय
स० म० हिन्दू विश्वविद्यालय,
काशी।

श्रीसर्वतन्त्रापरतन्त्राणां विद्वन्मूर्धन्यानां काशीविद्वत्-
परिषत्संरक्षकपदमलंकुर्वतां धर्मप्राणानां
श्रीसत्यनारायणशास्त्रिमहोदयानाम्—

शिवा शिवसमावृता वितनुयाच्छिवासद्यशो-
विभातु लघुकौमुदी जगति बालछात्रोचिता।
सुखायुसमलंकृतो बुधवरो हि श्रीगोमती-
प्रसादपदभाक् 'शिवा' रचयिता चिरं जीवतात्॥

वृत्ति प्रयोग-लसिताखिलसूत्र भाषा-
व्याख्याथ शब्दसमलंकृत-धातुरूप-
जुष्टा च क्लिष्ट-पद-साधनिका-वृतेयम्
शंभविष्यति किलार्भदलोपकर्त्री॥

सत्यनारायणः

# प्रकाशकीय वक्तव्य

लघुसिद्धान्तकौमुदी का यह चतुर्थ सस्करण प्रस्तुत करत हुए प्रसन्नता हो रही है। सस्कृत-जगत् ने इससे पूर्व तीन मस्करणो का स्वागत किया—यही इसकी लोकप्रियता का प्रमाण है। छात्रो के हित को ध्यान मे रखते हुए टीकाकार ने सस्कृत तथा हिन्दी दोनो भाषाओ मे व्याख्या लिखी है। सस्कृत-व्याख्या उन्ही अशो मे की गई हे, जहा मूलग्रन्थ मे वत्ति का अभाव अथवा कठिन स्थलो को स्पष्ट एव बोधगम्य बनाने की आवश्यकता रही हो। इसके अतिरिक्त परीक्षार्थियो को प्रयोग-साधनिका सस्कृत म किस प्रकार लिखनी है—इस बात का भी विशेष ध्यान रखा गया है। अत परीक्षार्थी इसके पढने से लेखन काय मे अवश्य निपुण हो सकेगे। अधिकतर परीक्षार्थी लेखन-काय म शिथिलता दिखाते हे, जिसके फलस्वरूप उन्हे अच्छे अङ्क प्राप्त नही हो पाते। इस त्रुटि को सुधारने के लिय लघुकोमुदी मे आय हुए विशिष्ट प्रयोगो का सस्कृत मे विन्यास बडा लाभदायक सिद्ध होगा। दूसरी विशेषता यह है कि शब्द एव धातुओ के रूप भी यथास्थान लिखने के कारण छात्रो को उनकी रूपसिद्धि समझने म सरलता होगी।

हिन्दी म प्रत्येक सूत्र का अथ तथा उदाहरणो का विश्लेषण कर उनकी भी हिन्दी व्याख्या यथास्थान की गई हे।

इस चतुर्थ सस्करण मे परिशिष्ट के कुछ विशेष अश जोडकर अधिक उपयोगी मामग्री सम्मिलित कर दी गई हे। व्याकरणशास्त्र की उपयोगी परिभाषाये तथा लक्षण-समन्वय छात्रो को हृदयगम कराने के लिये उनका निवचन किया गया है। सूत्र सूची, धातुपाठ, वार्तिक-सूची, गणपाठ तथा समासचक्र का समावेश कर इस सस्करण को अधिक उपयोगी बनाने का प्रयास किया किया है। आशा है छात्र-वग इससे अधिकाधिक लाभान्वित हो सकेगा।

सस्कृत जगत् की सेवा मे शुद्ध एव अच्छे ग्रन्थो को अर्पित करना ही हमारा एकमात्र लक्ष्य है।

निवेदक—

**चौखम्बा सुरभारती प्रकाशन**

# प्राक्कथनम्

आद्या विश्वविधात्री महाशक्ति के लोकोपकारक विविध निर्माणो मे शब्दशक्ति का प्राधान्य चेतन मानव प्राणियो मे जागरूक है। शब्द साक्षात् ब्रह्म है उसी से ससार की प्रक्रियाये चलती है अत एव—

अनादिनिधन ब्रह्म शब्दतत्त्व यदक्षरम्।
विवर्त्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यत ॥

वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड की यह प्रथम कारिका एव अन्य कारिकाएँ भी शब्दतत्त्व-प्राधान्य का समर्थन करती है। यह शब्द ध्वन्यात्मक एव वर्णात्मक होता हुआ भी वर्णात्मक वाणी द्वारा भाषारूप से व्यवहार मे आता है।

विश्व म अनेक भाषाओ का क्रियाकलाप है तत्तद देश, जाति एव वर्ग के अनुसार विभिन्न भाषाओ का प्रयोग, व्यवहार एव उनसे बोध होता देखा जाता है किन्तु सस्कृत भाषा सबसे प्राचीन एव पुण्यपुञ्जोपभोक्ता देवताओ की भाषा है। अत इसे सुरभारती' अथवा 'दैवी वाक' कहते है। इस प्रकार विभिन्न मनीषियो न लिखा है—

सस्कृत नाम दैवी वागन्वाख्याता महर्षिभि । ( काव्यादर्शे )

अथ च— अनादिनिधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयम्भुवा।
आदौ वेदमयी दिव्या यत सर्वा प्रवृत्तय ॥ ( कृष्णद्वैपायनभाष्ये )

सृष्टि के आरम्भ से ही देखा जाय तो वेद, ब्राह्मणग्रन्थ, उपनिषद्, स्मृति, पुराण, इतिहास एव आयुर्वेद ग्रन्थ अथवा अन्य व्यावहारिक नीतिशास्त्र, काव्यादि सस्कृत मे ही लिखे गये हैं तथा इसमे भी सशय नही कि सस्कृत भाषा मे वे जैसे पूर्ण है वह पूर्णता भाषान्तर मे अनुवाद से वैसी सम्भव नही है, जैसी कि सस्कृत द्वारा की गयी है।

इस सुरभारती के शुद्ध स्वरूप सम्यक् प्रयोगज्ञान के लिए ही महर्षियों द्वारा व्याकरण का निर्माण हुआ। महर्षि पतञ्जलि ने लिखा है कि —

"एक शब्द सम्यग ज्ञात सुष्ठु प्रयुक्त स्वर्गे लोके च कामधुग्भवति, माता पितरौ चास्य स्वर्गे लोके महीयेते।"

अर्थात् एक शब्द भी भलीभाँति जानकर ठीक प्रकार से प्रयोग किया गया कामनाओ की पूर्ति करता है तथा उस ( प्रयोक्ता ) के माता-पिता स्वर्ग ( सुख ) लोक मे सम्मान पाते हैं।

व्याक्रियन्ते निष्पाद्यन्ते शब्दा अनेनेति व्याकरणम्, शब्दशास्त्रम्, शब्दानु
शासन वा शास्त्रमधिकृत वेदितव्यम् इत्याह पतञ्जलि ।

पतञ्जलि ने अपने महाभाष्य मे व्याकरण के अध्ययन एव अध्यापन के मुख्य प्रयोजन को सुस्पष्ट किया है—

**रक्षोहागमलध्वसन्देहा प्रयोजनम्। रक्षार्थं वेदानामध्येय व्याकरणम्। ऊह कर्तव्य । मौर्यं चरु निर्वपेन् ब्रह्मवर्चसकामस्तत्र सूर्यायेत्यूह । ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्म षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च ।**

इस आदेश मे आये हुए षडङ्ग पद से शिक्षा कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द एव ज्योतिष लिये जाते हैं। इसमे **'मुख व्याकरण स्मृतम'** यह उक्ति सत्य है। आचाय पतञ्जलि ने कहा है—**'षटस्वङ्गेषु प्रधान व्याकरणम, प्रधाने च कृतो यत्न फलवान भवति'** इति। श्री भास्कराचायजी मुक्तकण्ठ से कहत ह कि—

**यो वेद वेदवदन सदन हि सम्यक्,**
**ब्राह्म स वेदमपि वेद किमन्यशास्त्रम्।**
**यस्मादत प्रथममेतदधीत्य विद्वान्,**
**शास्त्रान्तरस्य भवति श्रवणेऽधिकारी ॥**

अर्थात् व्याकरण-ज्ञान के बाद ही अन्य शास्त्र के ज्ञान का अधिकारी होता है। यो तो इतिहास से ज्ञात होता है कि इस धरातल पर आठ व्याकरण थे। जैसा कि बोपदेवने कहा है —

**इन्द्रश्चन्द्र काशकृत्स्नाऽऽपिशली शाकटायन ।**
**पाणिन्यमरजनेन्द्रा जयन्त्यष्टौ हि शाब्दिका ॥**

सत्य भी है, महाभाष्यकार पतञ्जलि लाघवरूप व्याकरणप्रयोजन लिखते हुए कहते हैं कि—

**बृहस्पति प्रवक्ता इन्द्रश्चाध्येता, बृहस्पतिरिन्द्राय दिव्य वर्षसहस्र प्रतिपदोक्ताना शब्दाना शब्दपारायण प्रोवाच न चान्त जगाम।**

**वाग् व पराच्यव्याकृताऽवदत्, ते देवा इन्द्रमब्रुवन् इमा नो वाच व्याकुर्विति, तामिन्द्रो मध्यतोऽवक्रम्य व्याकरोत्।** (तै० स० ६।४।७)

इससे ऐन्द्र व्याकरण सबसे प्राचीन प्रतीत होता है। इसी प्रकार सारस्वत चन्द्रिका आदि भी है। अथ च आपिशलि एव शाकटायन के मतो का उल्लेख जहाँ तहाँ पाणिनि व्याकरण मे भी मिलता है, किन्तु यह भी निर्विवाद सत्य है कि पाणिनीय व्याकरण अत्यन्त उपादेय होने के कारण मनीषियो का हृद्य एव विश्व वन्द्य हुआ। विदेशी विचारक विद्वान् भी पाणिनीय व्याकरण की प्रशसा मुक्त

कण्ठ से करते है। प्राफेसर विलियम्स का कथन है कि पाणिनीय व्याकरण उस मानव मस्तिष्क की प्रतिमा का आश्चर्यतम नमूना है, जिसे किसी दूसरे देश ने आजतक सामने नही रखा। हाँ, उन्हे 'मानवमस्तिष्क' न कहकर 'अवतार पुरुष' कहना चाहिय था। अस्तु पाणिनीय व्याकरण विश्ववन्द्य तो हुआ। पाणिनीय व्याकरण के अवतरण की आख्यायिका से स्पष्ट होता है कि ब्रह्मोच्छ्वासनि ग्रास रूप वेदाद्गम की भाति आशुतोष भगवान् शङ्कर के आनन्दमय नत्य के अवसर पर डमरू से निकले हुए वदस्वरूप अक्षरसमाम्नाय महर्षि पाणिनि को प्राप्त हुए—

नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्का नवपञ्चवारम्।
उद्धर्तुकाम सनकादिसिद्धानेतद् विमर्शे शिवसूत्रजालम् ॥

तथा च महर्षि पाणिनि की वन्दना मे कहा जाता है —

येनाक्षरसमाम्नायमधिगम्य महेश्वरात्।
कृत्स्न व्याकरण प्रोक्त तस्मै पाणिनये नम ॥

इससे भी महेश्वर प्राप्त १४ सूत्रो की व्याख्यारूप ही सिद्ध होता है। इस व्याकरण के विकास एव पूणतासम्पादन मे तीन महर्षियो ( पाणिनि, कात्यायन एव पतञ्जलि ) का योगदान अभ्यर्हणीय है।

## महर्षि पाणिनि

पाणिनि के जन्मस्थान जन्मकाल एव अध्ययन—स्थानादि के सम्बन्धो मे कतिपय गवेषक इतिहासकारो मे मतभेद मिलता है, किन्तु इनके विभिन्न नामा से इनके गोत्र, माता पिता तथा अभिजन ( देश ) का यथासाध्य निवचन या निणय किया जा सकता है। जसे पाणिनि के नाम पाणिनि, दाक्षीपुत्र, शालातुरीय आदि जो प्राप्त हैं, उनमे प्रथम नाम ( १ ) **पाणिनि** गोत्र व्यवहार का है, **अथच** पिता का नाम महर्षि पाणिनि ( पाणिन ) जिनका नामान्तर शलङ्क भी कहा जाता है, अत इनका नाम शालङ्कि भी है। ( २ ) **दाक्षीपुत्र**–माता दाक्षी थी अत इनका नाम दाक्षीपुत्र पडा। महाभाष्यकार पतञ्जलि स्थान स्थान पर स्पष्ट लिखते हे— **'कथ पुनरिद भगवत पाणिनेराचायस्य लक्षण प्रवृत्तम।'**' अथ च **'सर्वे सवपदादेशा दाक्षीपुत्रस्य पाणिने'**'। इससे उनकी माता, पिता एव गोत्र का निणय हो जाता है। ( ३ ) शालातुरीय नाम से जन्म प्रदेश स्पष्ट है। गणरत्नमहोदधि मे—**'शालातुरो नाम ग्राम सोऽभिजनोऽस्यास्तीति शालातुरीय। तत्र भवान् पाणिनि'**—यह स्थान लाहौर नाम से प्रसिद्ध है, जा भारत का विशेष होता हुआ आज पाकिस्तान मे है।

महर्षि पाणिनि के समय के सम्बध मे विभिन्न इतिहासकारो ने विभिन्न अनुमान किया है। **'कुमार श्रमणादिभि'** (२।१।७०) इस सूत्र मे श्रमण पद उद्धत है, इससे बुद्धकालीन अथवा तत्पश्चात्कालीन सिद्ध करते हैं। तथा **'इन्द्र-वरुण भव शव रुद्र मड हिमारण्य यव यवन मातुलाचार्याणामानुक** (४।१।४६) इस सूत्र पे यवन शब्द आया हे, अत यवन 'सिकदर' अदि का काल पाणिनि का समय है। यह नितान्त भ्रम है, क्योकि वैदिक ब्राह्मण ग्रन्थो मे भी श्रमण पद मिलता है। जैसे शतपथ ब्राह्मण मे--**'अत्र पिता अपिता भवति, माता अमाता, लोका अलोका, देवा अदेवा, श्रमणोऽश्रमण, तापसोऽतापस'** इति। साथ ही सन्यास की प्रथा भी प्राचीन है।

मेरा तो इतिहासकारो से निवेदन है कि जब आशुतोष भगवान् शकर के डमरू से निकले हुए चतुदश सूत्र तपोधन महर्षि पाणिनि को प्राप्त हुए तब अनादि भगवान् शकर के काल मे अपूव काय सम्पादन करनेवाले महर्षि को ईसा पू० ३२४ या ई० पू० ५२२ कहना युक्तियुक्त नही प्रतीत होता है। जो हो इस महर्षि ने लोककल्याण के लिए सूत्ररूप मे अष्टाध्यायी ग्रन्थरत्न दिया। सूत्र शब्द का अथ यही होता है—**'अल्पाक्षरत्वे सति बह्वथबोधकत्वम'** अर्थात् थोड अक्षर होते हुए भी बहुत अथ बाध करानेवाले सूत्र कहे जाते हैं। इनके बाद सहयोगी के रूप मे आवश्यक अशो की पूर्ति के लिए महामुनि कात्यायन आते है।

## महामुनि कात्यायन

महर्षि पाणिनि के सूत्रो पर आवश्यकतानुसार महामुनि कात्यायन ने वार्तिको का निर्माण करके स्वण मे सुगन्ध ला दिया। पाणिनि व्याकरण की पूर्ति एव समृद्धि मे वार्तिककार श्री कात्यायनजी का विशेष महत्त्व है। वे पाणिनि के समकालीन एव सतीर्थ्य प्रतात होते है। वार्तिककारो मे इनका नाम सवश्रेष्ठ है।

उक्तानुक्तदुरुक्ताना चिन्ता यत्र प्रवतते।
त ग्रन्थ वातिक प्राहुर्वार्तिकज्ञा मनीषिण ॥

इनका कात्यायन नाम गोत्रसम्बधी है। आपका दूसरा नाम वररुचि था— ये केवल वार्तिककार ही नही थे, अपितु महाकवि थे। इनके "स्वर्गारोहण" नामक ग्रन्थ की प्रशसा अनेक ग्रन्थो मे है।

महाभाष्य के प्रथम आह्निक मे "यथा लौकिकवदिकेषु" इस वार्तिक पर **'प्रियतद्धिता दाक्षिणात्या यथा लोके वेदे चेति प्रयोक्तव्ये यथा लौकिकवैदिकेष्विति प्रयुञ्जते'** इस वचन से ज्ञात होता है कि ये दाक्षिणात्य थे।

## महाभाष्यकार महामुनि पतञ्जलि

'पाणिनि व्याकरण महाभाष्य' बडा ही प्रसिद्ध व्याख्यारूपी सागर है। सायणभाष्य, शाङ्करभाष्यादि विविध भाष्य है किन्तु यह महाभाष्य है। भाष्य-शब्दार्थ निम्नाङ्कित है—

सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः ।
स्ववाक्यानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः ॥

महामुनि पतञ्जलि एव उनके महाभाष्य की प्रशंसा सभी लोग मुक्तकण्ठ से करते है। इन्होने 'पातञ्जल योगदर्शन' द्वारा मनोमलापहरण के लिये योगदर्शन का उपदेश करके तथा 'पातञ्जल महाभाष्य' द्वारा वाङ्मलापहरणार्थ मार्ग प्रदर्शन करके अथ च 'चरकसंहिता' जैसे आयुर्वेद के महान् पाण्डित्यपूर्ण एव उभयलोकसाधक ग्रन्थ का उपदेश करके शारीरमल एव मनोमल निर्हरण के लिये मार्ग प्रदर्शन किया। इस बात को प्राय सभी लोग स्वीकार करते है तथा पाण्डित्यप्राप्ति के लिये निम्नाङ्कित स्तुति भी पढते है—

योगेन चित्तस्य पदेन वाचा मलं शरीरस्य च वैद्यकेन।
योऽपाकरोत्तं प्रवरं मुनीनां पतञ्जलिं प्राञ्जलिरानतोऽस्मि ॥

पतञ्जलि ने अपना परिचय स्वयं कहीं परिचय देने के रूपमे उल्लिखित नही किया किन्तु कुछ स्थलो पर **गोनर्दीयस्त्वाह** तथा **'गोणिकापुत्र'** ऐसा उल्लेख मिलता है। इससे प्रतीत होता है कि ये गोनर्द देश के थे। यह प्रदेश कुछ लोगो के मत से काश्मीर मे तथा कुछ लोग गोंडा (बस्ती जिले के पास) मानते है। इन्हे लोग शेषावतार एव फणाभृत नाम से भी कहते है। इनके महाभाष्य ग्रन्थ मे **'पुष्यमित्रो यजते'** **'इह पुष्यमित्रं याजयाम'** इस प्रकार पद मिलते हैं। इससे अनुमान किया जाता है कि ये राजा पुष्यमित्र के समकालिक थे।

आधुनिक ऐतिहासिको का मत विशेष विचारणीय है कि पतञ्जलि १५० वर्ष ई० पूर्व, कात्यायन ३५० वर्ष ई० पू० तथा पाणिनि ४५०–५५० वर्ष ई० पूर्व मे हुए थे।

मेरी गुरुपरम्परा मे ये सभी अवतार पुरुष थे। मुखपृष्ठ के चित्रपर आशुतोष भगवान् शङ्कर के नृत्यकाल मे डमरू से निकले चतुर्दश सूत्रीय प्रकाश की प्राप्ति पाणिनि को है तथा उसकी पूर्ति कात्यायन ने वार्तिका द्वारा की। इसी प्रकार महामुनि पतञ्जलि ने सभी का पूर्णत प्रकाश करके इस धरातल पर मनीषियो के हितार्थ महाभाष्य दे दिया। ये तीनो पाणिनि-व्याकरण के प्रवर्त्तक हैं।

॥ श्री ॥

श्रीवरदराजाचार्यकृता

# लघुसिद्धान्तकौमुदी

## शिवाख्य-संस्कृत-हिन्दी-टीकाद्वयालङ्कृता



¹नत्वा सरस्वतीं देवीं शुद्धां गुण्यां करोम्यहम् ।
पाणिनीयप्रवेशाय लघुसिद्धान्तकौमुदीम् ॥ १ ॥

---

॥ श्रीसरस्वत्यै नमः ॥

### श्रीगोमतीप्रसादशास्त्रिकृता

### ❀ शिवा ❀

वेदानां सारभूता या गायन्तं त्रायते सदा ।
तां शिवां विघ्ननाशार्थं प्रणमामि पुनः पुनः ॥ १ ॥
नमो विश्वप्रकाशाय सूर्यायामिततेजसे ।
विश्ववन्द्याय गुरवे तद्धाम्ने च नमो नमः ॥ २ ॥

अहं वरदराजाचार्यः लघुसिद्धान्तकौमुदीम् ( सिद्धः = निष्पन्नः अन्तः = निर्णयो यत्र ते सिद्धान्तास्तेषां कौमुदी = प्रकाशिका सिद्धान्तकौमुदी, लघ्वी चासौ सिद्धान्तकौमुदी लघुसिद्धान्तकौमुदी तां लघुसिद्धान्तकौमुदीम् ) करोमि । किं कृत्वा ? सरस्वतीं ( सारः = ज्ञानं तदस्त्यस्याः सरस्वती तां सरस्वतीं ) ज्ञानस्वरूपां नत्वा = नमस्कृत्य । कथम्भूतां सरस्वतीं ? देवीम् ( दीव्यति प्रकाशते प्रकाशयति वा इति देवी तां देवीं ) प्रकाशपूर्णाम् । पुनः कथम्भूताम् सरस्वतीं ?

१–मैं वरदराजाचार्य शुद्धस्वरूपवाली तथा समस्त गुणों से युक्त श्रीसरस्वती देवी को नमस्कार करके बालकों को अल्प परिश्रम से व्याकरण में प्रवेश कराने के लिए इस 'लघुसिद्धान्तकौमुदी' नामक ग्रन्थ को बनाता हूँ ।

## अथ सञ्ज्ञाप्रकरणम् ।

**अइउण् १ । ऋलृक् २ । एओङ् ३ । ऐऔच् ४ । हयवरट् ५ । लण् ६ । ञमङणनम् ७ । झभञ् ८ । घढधष् ९ । जबगडदश् १० । खफछठथचटतव् ११ । कपय् १२ । शषसर् १३ । हल् १४ ।** [1]इति माहेश्वराणि सूत्राण्यणा-

---

शुद्धा = स्फटिकस्वरूपाम् । पुन कथम्भूता सरस्वती ? गुण्या = प्रशस्तगुणयुक्ताम् । कस्मै प्रयोजनाय ? बालाना पाणिनीयव्याकरणे सुखपूर्वक प्रवेशाय । इति खण्डा-न्वयविग्रहपूर्वको मङ्गलार्थ ।

**प्रश्न** — ननु ग्रन्थादौ 'नत्वा सरस्वतीं देवीम्' इति मङ्गलात्मक पद्य किमर्थ-मुपनिबद्धम् ? **उत्तरम्** — मङ्गलार्थम्–विघ्नविनाशार्थम् । एतदर्थं हि पातञ्जल महाभाष्ये प्रतिपादितम् — 'मङ्गलादीनि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि च शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषकाण्यायुष्मत्पुरुषाणि च भविष्यन्त्यध्येतारश्च प्रवक्तारो भविष्यन्ति ' तथा 'समाप्तिकामो मङ्गलमाचरेत्' इति शिष्टाचारानुमत्या च निर्विघ्नपरिसमा-प्त्यर्थं मङ्गलमावश्यकम् । अथ च मम शिष्या अप्येवं कुर्युः —इति शिष्यशिक्षार्थं च कर्तव्यम् । **ननु**—ईश्वरनमस्कारात्मकरूपमङ्गलेन—अर्थसिद्धे सम्भवात् कथ पाणि-नीयप्रवेशाय इत्यादि पदम् प्रयुक्तम् ?—**समाधत्त**—सर्वेषा ग्रन्थानामादौ विषय प्रयोजन सम्बन्धाधिकारिरूपानुबन्धचतुष्टयमावश्यकम् अतस्तेषा—ग्रहणम् । **अत्र** ग्रन्थे लघवो व्याकरणसिद्धान्ता विषया । प्रवेशार्थ स्वल्पाना पाणिनीयसिद्धा-न्ताना ज्ञान प्रयोजनम् । सिद्धान्ताना ग्रन्थेन प्रतिपाद्य प्रतिपादकभाव सम्बन्ध । अधीतकोशादिरनधीतव्याकरणस्तज्जिज्ञासुर्बाल ऽधिकारी । इत्यनुबन्धचतुष्टम् ।

ननु एषा चतुर्दश-सूत्राणा मुनित्रय-( पाणिनि कात्यायन पतञ्जलि ) महोदयैरनुक्तत्वात्कुत प्रामाण्यमित्यत आह **इतीति** । इति = इमानि अइउण-आदि चतुर्दशसूत्राणि । **माहेश्वराणि** = महेश्वरादागतानि महेश्वरवरप्रसादात्पाणि

---

[1]-अइउण से लेकर हल पर्यन्त जो ये चौदह सूत्र हैं वे अण अक आदि सज्ञाओं को

---

**आवश्यक सूचना—**

अध्यापकों का कर्तव्य होता है कि प्रत्येक प्रकरण के प्रारम्भ मे बच्चों को बता दें कि इस प्रकरण में यह विषय है, इस लिए इस प्रकरण का यह नाम पडा है । जैसे-यह 'संज्ञाप्रकरण' है, इसमें सज्ञायें बतायी जाती हैं । 'अच्सन्धिप्रकरण' मे अचो ( अ, इ, उ, ऋ, लृ ए ओ, ए, औ ) की परस्पर में सन्धि ( मिलन ) होती है अतएव 'अच्सन्धि' नाम पडा है, इत्यादि समझा दें ।

दिसञ्ज्ञाऽर्थानि* । [1]एषामन्त्या इत । [2]हकारादिष्वकार उच्चारणार्थ । [3]लण्मध्ये त्वित्सञ्ज्ञक ।

---

निना लब्धानि न तु तत्कृतानि । एतेनेद सिद्ध यन्महेश्वरकृपया पाणिनिना इमानि चतुर्दशसूत्राण्याकररूपाणि प्राप्तानि । ततश्चैतरेव सम्पूर्ण पाणिनीय व्याकरण समुपनिबद्धम् । अत्र बहूनि प्रमाणानि सन्ति । तथाहि—श्री नन्दिकेश्वरकृत**काशिकायाम** उक्तम्— **'नृत्तावसाने नटराजराजो ननाद ढक्का नवपञ्चवारम ।**

**उद्धर्तुकाम सनकादिसिद्धानेतद्विमर्शे शिवसूत्रजालम ॥''**

तथा सूत्रान्त्या ण क आदिवर्णा ( अनुबन्धा ) अपि महेश्वरकृता एव । **अत्र प्रमाणम्**—"अत्र सर्वत्र सूत्रेषु अन्त्य वर्णचतुर्दशम् ।

धात्वर्थं समुपादिष्ट पाणिन्यादीष्टसद्धये ॥"

तत्र सूत्रत्व नाम किम् इति प्रश्ने—अल्पाक्षरत्वे सति बह्वर्थबोधकत्व सूत्रत्वम् । अन्यच्च—अल्पाक्षरमसन्दिग्ध सारवद्विश्वतोमुखम् ।

अस्तोभमनवद्यञ्च सूत्र सूत्रविदो विदु ॥

तच्च सूत्र षट्प्रकारकम्भवति—

सञ्ज्ञा च परिभाषा च विधिर्नियम एव च ।

अतिदेशोऽधिकारश्च षड्विध सूत्रलक्षणम् ॥

नन्वेषा सूत्राणा व्याकरणे कि प्रयोजनमित्यत आह— **'अणादिसञ्ज्ञार्थानि'** अण्—आदय सञ्ज्ञा अर्थ =प्रयोजन येषा तानि अणादिसञ्ज्ञार्थानि । **एषाम्—अइउण्—** इत्यादि चतुर्दशसूत्राणाम् अन्त्या —अन्तेऽवसाने भवा अन्त्या =णकारादिवर्णा ,

---

बनाने के लिए श्री शिवजी की कृपा से महर्षि पाणिनि को मिले हैं ।

१—इन चौदहों सूत्रों में अन्त के जो ण्, क्, ङ, च, ट्, ण, म्, ञ, ष्, श, व्, य्, र, ल्—वर्ण हैं वे इत्सञ्ज्ञक हैं । अर्थात् अण, अच्—आदि सञ्ज्ञाओं ( प्रत्याहारों ) की सिद्धि के लिए ये इत्' कहे जाते हैं । इनकी यह "इत्" सञ्ज्ञा 'हलन्त्यम्" सूत्र से होती है । २—हयवर ल, ञमङणन, झभ, घढध, जबगडद, खफछठथचटत कप शषस, ह इन पूर्वोक्त वर्णों में जो अकार है वह केवल उच्चारण के लिए है क्योंकि अच के बिना व्यञ्जन का उच्चारण नहीं होता है ( अर्थात् हकार, यकार आदि के साथ उच्चरित अकार का प्रत्याहार के साथ ग्रहण नहीं होता ) । ३—लण सूत्र के बीच में जो अकार है वह तो इत्संज्ञक है । ( अतएव 'र' प्रत्याहार की सिद्धि होती है और "उरण् रपर" आदि सूत्रों में रपर से भी कार्यसिद्धि हो जाती है, नहीं तो उरण लपर' कहना पड़ता ) ।

---

*—ये चौदहों सूत्र केवल पाणिनीय व्याकरण के ही उपकारक नहीं हैं किन्तु नागरी लिपि के ज्ञान के भी मूलकारण हैं । इनमे स्वर तथा व्यञ्जन सभी निहित हैं ।

[1]हलन्त्यम् १ । ३ । ३ ॥ [2]उपदेशेऽन्त्यं हलित्स्यात् । [3]उपदेश आद्योच्चारणम् । सूत्रेष्वदृष्टं पदं सूत्रान्तरादनुवर्तनीयं सर्वत्र । [4]

**अदर्शनं लोपः १ । १ । ६० ॥** [4]प्रसक्तस्यादर्शनं लोपसंज्ञं स्यात् ।

**तस्य लोपः १ । ३ । ९ ॥** [5]तस्येतो लोपः स्यात् । [6]णादयोऽणाद्यर्थाः ।

---

इत =इत्संज्ञकाः (हलन्त्यमिति सूत्रेण) भवन्ति । इत्संज्ञाकरणञ्च प्रत्याहारार्थम् ।

**उपदेश** इति । अत्र केचन—"धातुसूत्रगणोणादिनामलिङ्गानुशासनम् । आगमाः प्रत्ययादेशा उपदेशाः प्रकीर्तिताः" इति प्रतिपादयन्ति, किन्तु भाष्ये एतेषां तथाऽप्रतिपादनात्, पाणिनि कात्यायन-पतञ्जलि महोदयानामाद्यं प्रथममुच्चारणमेव उपदेशपदेन गृह्यते । ननु बहुषु सूत्रेषु (यथा हलन्त्यमित्यादिषु) तत्स्वरूपं तु अल्पशब्दकम्, आवश्यकतया वृत्तिस्तु महतीति कुतः—अत आह—**सूत्रेष्विति** । सूत्रेषु यत्पदं न दृश्यते किन्तु वृत्तौ तत्प्रतिपादनमावश्यकमिति सूत्रान्तरात् तत्पदमनुवर्तनीयम् ।

प्रसक्तस्य = विद्यमानस्येत्यर्थः ।

ननु 'ण क' आदीनामनुबन्धानामित्संज्ञालोपावेव क्रियेते चेत्तेषामुच्चारणमेवानावश्यकमत आह—'**णादय** इति । ण इत्यारभ्य ल पर्यन्ताः सूत्रान्त्यवर्णाः अण् अक आदि प्रत्याहारार्थाः ।

---

१—उपदेश ( प्रथम ) अवस्था में जो अन्त्य ( अन्त का अक्षर ) हल् वह "इत्" संज्ञक होता है ( अर्थात् उसका "इत्" यह नाम होता है )। २—पाणिनि, कात्यायन तथा पतञ्जलि के प्रथम उच्चारण को उपदेश कहते हैं ( अर्थात् इन तीनों मुनियों द्वारा जिस शब्द का जिस रूप में पहिले उच्चारण है, वही उपदेश है ) जैसे—भू धातु से भू यह उपदेश है और उसी का गुण हो जाने पर जब 'भो' हो जाता है तब वह 'भो' उपदेश नहीं कहा जाता है—इसी प्रकार सभी जगह जानना चाहिए। ३—जो पद सूत्र में नहीं है और वहाँ उस पद की आवश्यकता है ( वा आवश्यकतानुसार वृत्तिकार ने उसे कहा है ) उसको दूसरे सूत्र से अनुवर्तन कर लेना चाहिए। ( यह अनुवर्तन अष्टाध्यायी के क्रम से प्रायः पीछे के सूत्रों से होता है कहीं आगे के सूत्रों से भी आकर्षण हो जाता है )। यह नियम सभी सूत्रों के लिए जान लेना चाहिए। ४—विद्यमान शब्द का अदर्शन ( नहीं दिखाई देना ) लोप संज्ञक होता है। अर्थात् जिस किसी शब्द में पहले जो अक्षर रहे और बाद में किसी सूत्र द्वारा उसकी अविद्यमानता हो जाय (अर्थात् वह शब्द नहीं दिखाई पड़े) उसी को लोप कहते हैं। जैसे—हर इह, हरयिह। यहाँ हर इह में पहले यकार था उसका "लोपः शाकल्यस्य" इससे लोप हो गया। जब लोप हो गया तब हर इह ऐसा हुआ। जब लोप नहीं हुआ तब हरयिह हुआ। ५—जिसकी इत्संज्ञा होती है उसी का लोप होता है। अर्थात् 'हलन्त्यम्' इस सूत्र से और 'उपदेशेऽजनुनासिक इत्' इस सूत्र से जिसकी इत्संज्ञा हो जाती है उसी का लोप होता है। ६—अइउण् आदि सूत्रों में जो ण, क् आदि इत्संज्ञक हैं वे अण् अक् आदि

**आदिरन्त्येन सहेता १ । १ । ७१ ॥** [1]अन्त्येनेता सहित आदिर्मध्यमाना स्वस्य च सञ्ज्ञा स्यात् । [2]यथा–'अण्'–इति अइउवर्णाना सञ्ज्ञा । [3]एवमच् हल्-अलित्यादय ।

**ऊकालोऽज्ह्रस्वदीर्घप्लुत १ । २ । २७ ॥** उश्च ऊश्च उ३श्च व , वा

---

**अन्त्येनेति**—( पूर्व हलन्त्यमिति णकारस्येत्सञ्ज्ञा ) अन्त्य इत् ण' तत्सहित आदि –'अ' ( 'अ ण इति ) मध्यगयो –इकार उकारयो —स्वस्य अकारस्य च ग्राहक इति अण ग्रहणेन अ इ उ त्रयाणा ग्रहणमिति ।

### प्रत्याहाराणामकारादिक्रमेण परिगणनम्—

**महेश्वरसूत्रसिद्धानाम् तथा वार्तिके पठितानामेव क्रम –**

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ अक | ७ अण | १३ एङ | १९ चर | २५ झल | ३१ यञ | ३७ वल |
| २ अच | ८ अण | १४ एच | २० चय | २६ झश | ३२ यण | ३८ वश |
| ३ अट | ९ इण | १५ ऐच | २१ छव् | २७ झष | ३३ यम् | ३९ शर् |
| ४ अम् | १० इक | १६ खर | २२ जश् | २८ बश् | ३४ यय् | ४० शल |
| ५ अल | ११ इच | १७ खय | २३ झय् | २९ भष | ३५ यर | ४१ हल |
| ६ अश | १२ उक | १८ ङम् | २४ झर | ३० मय | ३६ रल | ४२ हश |

**ऊकालेति**—एकमात्रिक ( उ ) द्विमात्रिक ( ऊ ) त्रिमात्रिक ( उ ३ ) उच्चारणकालसमानकालिकोऽच क्रमाद् ह्रस्व, दीर्घ, प्लुत–सञ्ज्ञका भवति ।

---

प्रत्याहारा के लिए हैं, लोप के लिए नहीं । ( अत इत्सञ्ज्ञक होने पर भी उनका लोप नहीं होता ) ।

१—अन्त मे रहनेवाल ( णकार आदि के सदृश ) जो इत् सञ्ज्ञक वर्ण उसके साथ जो आदिवर्ण ( अकार आदि तत्सदृश ) रहता है, वह मध्य के वर्णों का तथा अपना भी बोधक होता है ( यह प्रत्याहार बनाने का ढङ्ग है ) । २—जैसे 'अण्" प्रत्याहार मे अ, इ, उ इन तीनों की अण सञ्ज्ञा है । ३–इसी प्रका[illegible] प्रत्याहारो को भी जानना चाहिए । ( स्पष्टार्थ यह है—कि [illegible] [illegible] जानना है तो इसमे अन्त्य इत् है च् , उसके साथ आदि है 'अ" वह अकार अपने साथ च् के पहले जितने इ, उ ऋ, लृ ए, ओ, ऐ, औ वर्ण हैं इन सभी का अच् प्रत्याहार के भीतर ग्रहण करायेगा ) इसी प्रकार सभी प्रत्याहार सिद्ध होते हैं । प्रत्याहारों की सिद्धि के लिए "हल न्त्यम्" तथा "आदिरन्त्येन सहता" यह दोनों सूत्र याद रहना चाहिए ।

इव कालो यस्य सोऽच् [1]क्रमाद् ह्रस्वदीर्घप्लुतसञ्ज्ञः स्यात्। [2]स प्रत्येकमुदात्तादिभेदेन त्रिधा।

**उच्चैरुदात्तः १।२।२९॥** [ [3]ताल्वादिषु सभागेषु स्थानेषूर्ध्वभागे निष्पन्नोऽजुदात्तसञ्ज्ञः स्यात्। ]

**नीचैरनुदात्तः १।२।३०॥** [ [4]ताल्वादिषु सभागेषु स्थानेष्वधोभागे निष्पन्नोऽजनुदात्तसञ्ज्ञः स्यात्। ]

**समाहारः स्वरितः १।२।३१॥** [ [5]उदात्तानुदात्तत्वे वर्णधर्मौ समाह्रियेते यस्मिन् सोऽच् स्वरितसञ्ज्ञः स्यात्। ] [6]स नवविधोऽपि प्रत्येकमनुनासिकत्वाननुनासिकत्वाभ्यां द्विधा।

**मुखनासिकावचनोऽनुनासिकः १।१।८॥** [7]मुखसहितनासिकयोच्चार्यमाणो वर्णोऽनुनासिकसञ्ज्ञः स्यात्। [8]तदित्थम् —अ इ उ ऋ एषां वर्णानां

---

मुखेन सहिता मुखसहिता मुखसहिता चासौ नासिका चेति मुखनासिका,

---

१—एकमात्रिक द्विमात्रिक, त्रिमात्रिक जो उकार, उनके उच्चारण मे जितना जितना समय लगता है, उसी प्रकार उतना ही समय जिस किसी अच् के उच्चारण मे लगे उसे क्रमश एकमात्रिक को ह्रस्व सज्ञा द्विमात्रिक की दीर्घ संज्ञा और त्रिमात्रिक की प्लुत संज्ञा होती है। ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत के जानने के लिये सुन्दर उदाहरण है उषाकाल की मुर्गे की बोली। २—वह ह्रस्व दीर्घ और प्लुत सज्ञक अच् उदात्त, अनुदात्त और स्वरित के भेद से तीन तीन प्रकार का होता है। जैसे—ह्रस्वोदात्त, ह्रस्वानुदात्त, ह्रस्वस्वरित। दीर्घोदात्त दीर्घानुदात्त दीर्घस्वरित। प्लुतोदात्त प्लुतानुदात्त, प्लुतस्वरित। ३—भाग सहित तालु कण्ठ आदि स्थानों के ऊर्ध्वभाग (ऊपर के हिस्से) मे निष्पन्न (उच्चारण किया जाने वाला) अच् उदात्तसंज्ञक (नामक) होता है। ४—भाग सहित तालु कण्ठ आदि स्थानों के अधोभाग (नीचे के हिस्से) मे निष्पन्न (उच्चारण किया जानेवाला) अच् अनुदात्त सज्ञक होता है। ५—उदात्तत्व एव अनुदात्तत्व ये दोनों (वर्णधर्म) जिस किसी एक अच् में एकत्र हों वह अच् स्वरित सज्ञक होता है। ६—वह अच् ह्रस्वोदात्त, ह्रस्वानुदात्त, ह्रस्व स्वरित—दीर्घोदात्त दीर्घानुदात्त, दीर्घस्वरित—प्लुतोदात्त, प्लुतानुदात्त और प्लुतस्वरित के भेद से नव प्रकार का होता हुआ भी अनुनासिक और अननुनासिक के भेद से दो प्रकार का होता है। (अत अ, इ, उ ऋ, इन वर्णों के १८ भेद होते हैं, यह आगे तुरन्त बतलाया जायेगा) ७—मुख के साथ नाक से उच्चारण किया जाने वाला वर्ण अनुनासिक होता है। जैसे—जायँ में यँ, एवं ञ म आदि। ८—पूर्वोक्त विषयों का फल बताते हैं कि अकारादि अचों के ये भेद इस प्रकार मे इतने होते हैं। जैसे—अ, इ, उ, ऋ ये चारों अच् अठारह प्रकार के होते हैं (यहीं नं० ९ में देखिये)।

प्रत्येकमष्टादश भेदा । [1]लृवणस्य द्वादश तस्य दीर्घाभावात् । [2]एचामपि द्वादश तेषा ह्रस्वाभावात् ।

**तुल्यास्यप्रयत्न सवणम १ । १ । ९ ॥** [3]ताल्वादिस्थानमाभ्य तरप्रयत्न श्चेत्येतद्द्वयम् यस्य येन तुल्य तस्मिथ सवर्णसञ्ज्ञ स्यात् । ([4]ऋलवणयोर्मिथ

उच्यतेऽसौ वचन मुखनासिकया ( उच्यते ) वचन मुखनासिकावचन । ऊकालो ज्झस्वेत्यादि पञ्चभि सूत्र प्रतिपादितानाम् सग्रह –तदित्थम् एव प्रकारेग ज्ञेयम् ।

अचामष्टादशभेदप्रदर्शनम्—

| अ इ उ ऋ ल | अ इ उ ऋ ए ओ ऐ औ | अ इ उ ऋ ल ए ओ ऐ औ |
|---|---|---|
| ह्रस्व | दीर्घ | प्लुतभेदा |
| उदात्तानुनासिक | उदात्तानुनासिक | उदात्तानुनासिक |
| उदात्ताननुनासिक | उदात्ताननुनासिक | उदात्ताननुनासिक |
| अनुदात्तानुनासिक | अनुदात्तानुनासिक | अनुदात्तानुनासिक |
| अनुदात्ताननुनासिक | अनुदात्ताननुनासिक | अनुदात्ताननुनासिक |
| स्वरितानुनासिक | स्वरितानुनासिक | स्वरितानुनासिक |
| स्वरिताननुनासिक | स्वरिताननुनासिक | स्वरिताननुनासिक |

**तुल्यास्यप्रयत्नमिति** । अस्यन्ति–उच्चारयन्ति वर्णानिनेनेति आस्यम् । तत्र भवमास्यम् । प्रकृष्टो यत्न प्रयत्न । आस्यञ्च प्रयत्नश्च आस्यप्रयत्नौ । तुल्यौ आस्यप्रयत्नौ यस्य तत् तुल्यास्यप्रयत्नम् ।

१—लृकार बारह प्रकार का होता है ( अठारह प्रकार का नहीं ) क्योंकि इसके ह्रस्व और प्लुत दो ही भेद होते हैं । दीर्घ नहीं होता । २—एच ( ए, ओ, ऐ औ ) ये भी बारह प्रकार के होते है क्योंकि ये ह्रस्व नहीं होते ( दीर्घ और प्लुत होते हैं ) । ३—तालु आदि स्थान और आभ्य तर प्रयत्न ये दोनों जिस वर्ण के जिस वण से समान हों ( अर्थात् जिन दो वर्णों का स्थान एव प्रयत्न एक हो ) वे परस्पर मे सवर्णसंज्ञक होते हैं । जैसे– च' और छ' इन दोनों का तालु स्थान है स्पृष्ट प्रयत्न है ( अर्थात् ये दोनों समान स्थान और समान प्रयत्नवाले हैं ) अत दोना का परस्पर ( आपस ) मे सवर्ण सञ्ज्ञा होती है । ऐसे ही अन्य वर्णों के विषय में भी समझें । ४–ऋ और लृ इन दोनों की परस्पर में सवण सञ्ज्ञा कहनी चाहिए ।

सावर्ण्यं वाच्यम्)* । †अकुहविसर्जनीयानां [1]कण्ठः । [2]इचुयशानां तालु । [3]ऋटुरषाणां मूर्धा । [4]लृतुलसानां दन्ताः । [5]उपूपध्मानीयानामोष्ठौ । [6]ञम-ङणनानां नासिका च । [7]एदैतोः कण्ठतालु । [8]ओदौतोः कण्ठोष्ठम् । [9]वकारस्य दन्तोष्ठम् । जिह्वामूलीयस्य [10]जिह्वामूलम् । [11]नासिकाऽनुस्वारस्य । [12]यत्नो द्विधा –आभ्यन्तरो, बाह्यश्च । [13]आद्यः पञ्चधा—स्पृष्टेषत्स्पृष्टेषद्विवृतविवृतसंवृतभेदात् । तत्र [14]स्पृष्टं प्रयत्नं—स्पर्शानाम् । [15]ईषत्स्पृ

---

कस्य वर्णस्य किम् स्थानमित्यत आह—अकुहेत्यादि ।

---

१–( अठारहों प्रकार के ) अकार, कवर्ग ( क ख, ग घ, ङ ), हकार और विसर्ग का कण्ठ स्थान है । अर्थात् इनका उच्चारण कण्ठस्थान से होता है । २–(अठारहों प्रकार के) इकार, चवर्ग ( च, छ ज झ ञ ), यकार, और शकार का तालु स्थान है। अर्थात् ये तालु से उच्चारित होते हैं । ३–ऋकार टवर्ग ( ट ठ ड, ढ ण ) रकार और षकार का मूर्धा स्थान है । ४–लृकार, तवर्ग ( त थ द, ध, न ) लकार और सकार का दन्त स्थान है । अर्थात् इनके उच्चारण का स्थान दाँत हैं । ५–उकार, पवर्ग ( प फ ब, भ म ) और उपध्मानीयों ( ≍प ≍फ ) के उच्चारण के स्थान दोनों ओष्ठ हैं । ६–ञ म, ङ, ण और न का उच्चारण स्थान नाक है ( इसमें नासिका च ऐसा पाठ है । च चकार का अर्थ यह है कि इनके उच्चारणस्थान नाक तथा अपने वर्ग के अनुसार कण्ठ, तालु आदि भी हैं ) । ७–ए और ऐ का कण्ठ और तालु स्थान है । ८–ओकार और औकार का कण्ठ और ओष्ठ स्थान हैं । ९–वकार का दाँत और ओष्ठ स्थान हैं । १०–जिह्वामूलीय ( ≍क ≍ख ) का जिह्वामूल ( जीभ का प्रारम्भ स्थान ) स्थान है । ११–अनुस्वार ( ˘ ) का नासिका ( नाक ) स्थान है । १२–यत्न ( प्रयत्न ) दो प्रकार का होता है, आभ्यन्तर और बाह्य । १३–उनमें पहिला ( आभ्यन्तर प्रयत्न ) पाँच प्रकार का होता है । स्पृष्ट ईषत्स्पृष्ट, ईषद्विवृत, विवृत और संवृत भेद से पाँच प्रकार का होता है । १४–उसमें स्पर्शसंज्ञक वर्णों का स्पृष्ट प्रयत्न होता है ( क से लेकर म तक के वर्ण स्पर्शसंज्ञक हैं । ) १५–अन्तःस्थसंज्ञक वर्णों का ईषत्स्पृष्ट प्रयत्न होता है ( य, र, ल व ये अन्तःस्थसंज्ञक हैं ) ।

---

* लृतुलसानां दन्ताः । ऋटुरषाणां मूर्धा । अर्थात् ऋ और लृ इन दोनों का स्थान भिन्न भिन्न है, अतः सवर्णसंज्ञा "तुल्यास्यप्रयत्नं सवर्णम्" से नहीं हो सकती थी और सवर्ण संज्ञा आवश्यक है—इसलिये वार्तिकारम्भ करते हैं कि ऋ, लृ वर्णों की परस्पर में सवर्ण संज्ञा हो ।

† प्रत्येक वर्णका उच्चारण कण्ठ तालु आदि के अभिघात से होता है, अतः जिस वर्ण के उच्चारण में जो स्थानविशेष सहकारी है उसे क्रमशः बताते हैं ( "अकुह" इत्यादिसे ) ।

ष्टमन्त स्थानाम् । [1]ईषद्विवृतमूष्मणाम् । [2]विवृत—स्वराणाम् । [3]ह्रस्वस्याऽवणस्य प्रयोगे—सवृतम् । [4]प्रक्रियादशाया तु विवृतमेव । [5]बाह्यप्रयत्नस्त्वेकादशधा । विवार सवार श्वासो नादो घोषोऽघोषोऽल्पप्राणो महाप्राण उदात्तोऽनुदात्त स्वरितश्चेति । [6]खरो-विवारा श्वासा अघोषाश्च । [7]हश -सवारा नादा घोषाश्च । [8]वर्गाणा प्रथमतृतीयपञ्चमा यणश्चाऽल्पप्राणा । [9]वर्गाणा द्वितीयचतुर्थौ शलश्च महाप्राणा । [10]कादयो मावसाना स्पर्शा । [11]यणोऽन्त स्था । [12]शल ऊष्माण । [13]अच स्वरा । [14]≍क≍ख इति कखाभ्या प्रागधविसगसदृशो जिह्वामूलीय । [15]≍प≍फ इति पफाभ्या प्रागधविसगसदृश उपध्मानीय । 'अं' [16]'अः' इत्यच परावनुस्वारविसर्गौ।

---

बाह्यप्रयत्ना यद्यपि सवणसञ्ज्ञायामनुपयुक्तास्तथाप्यान्तरतम्यपरीक्षाया तेषामुपयोग ।

---

१–ऊष्मा सञ्ज्ञक वर्णों का ईषद् विवृत प्रयत्न होता है ( श, ष, स, ह ये ऊष्मा सञ्ज्ञक है ) । २–स्वरों का विवृत प्रयत्न होता है ( अ आ, इ, ई, उ ऊ, ऋ ॠ, ऌ, ए, ऐ, ओ, औ ये स्वर सञ्ज्ञक हैं ) । ३–प्रयोग दशा मे ( अर्थात् उच्चारणकाल मे ) ह्रस्व अवण का संवृत प्रयत्न होता है । ४–साधनावस्था मे तो विवृत ही रहता है ( दोनो वाक्यों का निष्कर्ष यह है कि अवर्ण वस्तुत विवृत है, किन्तु उच्चारण मे सवृत मान लिया जाता है ) । ५–बाह्यप्रयत्न तो ग्यारह प्रकार का होता है, विवार, संवार श्वास, नाद, घोष, अघोष, अल्पप्राण, महाप्राण, उदात्त अनुदात्त और स्वरित के भेद से । ६–खर् प्रत्याहार के ( ख, फ, छ ठ थ च ट, त, क, प, श, ष, स ) वर्णों के विवार, श्वास, अघोष प्रयत्न होते हैं । ७–हश् प्रत्याहार के ( ह, य, व, र, ल ञ म, ङ, ण, न, झ भ, घ, ढ, ध, ज, ब, ग, ड द ) वर्णों के सवार नाद, घोष, प्रयत्न होते हैं । ८–वर्गों के प्रथम, तृतीय और पञ्चमवण ( अर्थात् क ग, ङ । च, ज, ञ । ट, ड, ण । त, द, न । प, ब, म ) और यण् प्रत्याहार ( य, व, र, ल ) ये अल्पप्राण प्रयत्नवाले होते हैं । ९—वर्गों के द्वितीय और चतुथ वण (अथात् ख, घ छ झ, ठ ढ, थ ध, फ भ) और शल् प्रत्याहार (श, ष, स, ह), ये महाप्राण प्रयत्नवाले होते हैं । १०–क से लेकर म तकक सभी वर्ण स्पर्श सञ्ज्ञक होते हैं । ११—यण प्रत्याहार ( य व, र, ल ) अन्त स्थसञ्ज्ञक होते हैं । १२—शल् प्रत्याहार ( श, ष, स, ह ) ऊष्मा संज्ञक होते हैं । १३–अच ( अ इ उ ऋ ऌ ए ऐ ओ औ ) स्वर संज्ञक हैं । १४–क और ख स पहले ≍ ये विसर्ग के समान जो ≍ इस प्रकार का चिह्न होगा वह जिह्वामूलीय संज्ञक होता ( कहलाता ) है । १५–प और फ से पहले आधे विसर्ग के समान जो ≍ इस प्रकार का चिह्न होगा वह उपध्मानीयसंज्ञक होता है । १६–अं और अः इन दोनों मे अं में अच से परे (ऊपर की ओर) 'ं' अनुस्वार है और अः में अच् से परे-विसर्ग है ।

**अणुदित्सवर्णस्य चाऽप्रत्ययः १ । १ । ६९ ॥** [1]प्रतीयते-विधीयते—इति प्रत्ययः । अविधीयमानोऽणुदिच्च सवर्णस्य संज्ञा स्यात् । [2]अत्रैवाऽण् परेण णकारेण । कु चु टु तु पु एते उदितः । [4]तदेवम्-अ इत्यष्टादशानां संज्ञा । [5]तथेकारोकारौ । [6]ऋकारस्त्रिंशतः । एवम्—[7]लृकारोऽपि । [8]एचो द्वादशानाम् । [9]अनुनासिकाननुनासिकभेदेन यवला द्विधा । तेनाऽ[10]ननुनासिकास्ते द्वयोर्द्वयोस्संज्ञा ।

**परः सन्निकर्षः संहिता १ । ४ । १०९ ॥** [11]वर्णानामतिशयितः सन्निधिः संहितासंज्ञः स्यात् ।

**हलोऽनन्तराः संयोगः १ । १ । ७ ॥** [12]अज्भिरव्यवहिता हलः संयोग-संज्ञाः स्युः ।

---

**अत्रैवेति** । अत्र अणुदित्सूत्रे-एवाण् परेण णकारेण (लण् सूत्रस्थेनेति भावः) । इतोऽन्यत्र ढूलोपे इत्यादौ पूर्वेणैवाण्प्रत्याहारो ज्ञेयः ।

---

१–जिसका विधान किया जाय (वा जिससे ज्ञान हो) उसे प्रत्यय कहते हैं । अविधीयमान अण् और उदित् (कु, चु, टु, तु, पु) ये सवर्ण संज्ञक (बोधक) होते हैं । २–केवल 'अणुदित्सवर्णस्य चाप्रत्ययः' इसी सूत्र में 'अण्' पद से पर णकार (अर्थात् लण् सूत्र) पर्यन्त माना जाता है । ३–कु कवर्ग (क ख ग घ ङ), चु चवर्ग (च छ ज झ ञ), टु टवर्ग (ट ठ ड ढ ण) तु तवर्ग (त थ द ध न), पु पवर्ग (प फ ब भ म), ये सभी उदित्-संज्ञक हैं । ४–पूर्वोक्त कारणों से "अ" (अकार) अठारह की संज्ञा (बोधक) है । ५–इसी प्रकार "इ" (इकार) "उ" (उकार) भी अठारह अठारह के संज्ञावाले होते हैं । ६–(ऋ और लृ सवर्णसंज्ञक हैं अतः) ऋकार ३० तीस की संज्ञा (बोधक) है । ७–इसी प्रकार लृकार भी (तीस की संज्ञा है) । ८–एच् (ए, ओ, ऐ औ) ये प्रत्येक बारह बारह की संज्ञावाले हैं । ९–अनुनासिक और अननुनासिक के भेद से य, व, ल दो-दो प्रकार के होते हैं । १०–इसी कारण से अननुनासिक जो य, व ल हैं, उनकी दो-दो की संज्ञा होती है । ११–वर्णों का अत्यन्त सन्निधान (एकीकरण) संहितासंज्ञक होता है । जैसे—सुधी+उपास्य दोनों अलग अलग हैं । इनका जो सुद्ध्युपास्य के रूप में एकीकरण होता है वही संहिता है । १२–अचों से अव्यवहित हलों (अर्थात् जिन हलों के बीच में अच् का व्यवधान न हो उन) की संयोगसंज्ञा होती है (जैसे–महत्तम शब्द में दो तकार का संयोग है । इसी प्रकार अनेक का भी समझना चाहिये ।

**सुप्तिङन्त पदम १ । ४ । १४ ॥** [1]सुबन्त तिङन्त च पदसज्ञ स्यात् ।

❀ इति सज्ञाप्रकरणम ❀

## अथ *अच्सन्धिः ।

**इको यणचि ६ । १ । ७७ ॥** [2]इक स्थाने यण स्यादचि सहिताया विषये । सुधी उपास्य ' इति स्थिते ।

**तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूर्वस्य १ । १ । ६६ ॥** [3]सप्तमीनिर्देशेन विधीयमान कार्यं वर्णान्तरेणाऽव्यवहितस्य पवस्य बोध्यम् ।

**स्थानेऽन्तरतम १ । १ । ५० ॥** [4]प्रसङ्गे सति सदृशतम आदेश स्यात् । सुध्य् उपास्य इति जाते ।

---

**तदुक्तम**—परेणैवेणग्रहा सर्वे पूर्वेणवाण्ग्रहा मता ।
ऋतेऽणुदित्सवणस्येत्येतदेक परेण तु ॥

* इति सज्ञाप्रकरणम् *

**सुद्धयुपास्य** — सुधी + उपास्य इति दशाया 'तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूवस्य' 'स्थानेऽन्तरतम ' इति सूत्रद्वयसहकारेण इको यणचि इति सूत्रेण धकारनिष्ठे

---

१–सुबन्त और तिङन्त की पद सज्ञा होती है जैसे राम ' यह सुबन्त तथ भवति' यह तिङन्त दोनों ही पद हैं इसी प्रकार सभी सुबन्त तथा तिङन्त पद कहे जाते है।

* इस प्रकार सज्ञाप्रकरण समाप्त हुआ *

२–इक् ( इ उ ऋ ऌ ) के स्थान मे यण ( य व र ल ) हो अचि ( अ इ उ ऋ ऌ ए ओ ऐ औ ) परे रहते, सहिता ( सन्धि ) के विषय ( विवक्षा ) मे । ( वह यण् किस को हो इस शका को दूर करने के लिए 'तस्मिन्निति निर्दिष्टे पूवस्य' इस सूत्र का आरम्भ करते हैं )—३–सप्तमीनिर्देश द्वारा किया जाने वाला कार्य वर्णान्तर से अव्यवहित पूर्व को होता है ( यहाँ सप्तमी निर्देश है इको यणचि' मे अचि पद उससे किया जाने वाला कार्य है यण", वह अव्यवहित पूर्व को अर्थात् सुधी+उपास्य ' मे धी' के इ' को होगा । ४–प्रसङ्ग ( सन्धि प्रसङ्ग ) होनेपर अत्यन्त सदृश ही आदेश होता है। जैसे—इचुयशानां तालु अर्थात् इकार यकार का एक स्थान ( तालुस्थान ) हैं। अत 'इ' के स्थान में 'य' ही होगा।

---

* अब अच्सन्धि प्रकरण का प्रारम्भ हो रहा है। अच्-सन्धि अर्थात् अचों की सन्धि ( परस्पर मिलन ) इस प्रकरण मे बतायी गयी है।

**अनचि च ८। ४। ४७॥** [1]अच परस्य यरो द्वे वा स्तो, न त्वचि। इति धकारस्य द्वित्वम्।

**झला जश झशि ८। ४। ५३॥** [2]स्पष्टम्। इति पूवधकारस्य दकार।

**सयोगान्तस्य लोप ८। २। २३॥** मयोगान्त यत्पद तदन्तस्य लोप स्यात्।

**अलोऽन्त्यस्य १। १। ५२॥** [4]षष्ठीनिर्दिष्टोऽन्त्यस्याऽल आदेश स्यात्। इति यलोपे प्राप्ते। ([5]यण प्रतिषेधो वाच्य) [6]सुद्ध्युपास्य। [7]मद्ध्वरि। [8]धात्त्रश। [9]लाकृति।

---

कारस्य यकारे अनचि च' इत्यनेन धकारस्य द्वित्वे सु ध ध य उपास्य' इति स्थिते, 'झला जश झशि' इति पूवधकारस्य दकारे अलोऽन्त्यस्येति सहकारेण सयोगान्तस्य लोप' इत्यनेन यकारस्य लोपे प्राप्ते, 'यण प्रतिषधो वाच्य' इति यलोपस्य निषेधे, वणसम्मेलने च कृते 'सुद्ध्युपास्य -इति सिद्धम्। द्वित्वाभाव पक्षे 'सुध्युपास्य' इति। 'मधु+अरि इति स्थिते 'स्थानेऽ तरतम' इति स्थानत आन्तर्यादुकारस्य वकारे, अनचि चेति धकारस्य द्वित्वे, 'झला जश् झशि'

---

१-अच से परे जो यर उसको विकल्प से द्वित्व हो किन्तु उससे पर में (आगे) अच् न हो तब। जैसे यहाँ 'सुधय् उपास्य' के सु मे उकार अच है, उससे परे यर है 'ध्' उसको द्वित्व हो गया, इस धकार के बाद भी यदि कोइ अच् होता तो द्वित्व नहीं होता। २-झल को झश पर होने पर जश् होता है। जैसे झल् प्रत्याहारस्थ वर्ण है 'धकार' उसके बाद का धकार झश प्रत्याहारान्तगत है, अत पूर्व धकार (झल) का दकार (जश्त्व) हो गया। तब सुद्धय उपास्य ऐसा स्थित हुआ। ३-संयोगान्त जो पद उसका लोप होवे। (यहाँ शंका इस बात की होती है कि यदि समस्त सयोगान्त पद का लोप कहते हैं तब तो द्ध्य् तीनों का लोप होना चाहिए। इस शका के निराकरण के लिए अलोऽन्त्यस्य सूत्र का आरम्भ करते हैं। ४-षष्ठी निर्देश द्वारा किया जाने वाला काय अन्त्य अल् के स्थान में होता है। यहाँ "सयोगान्तस्य" यह षष्ठी है, इससे विधीयमान कार्य 'लोप" है, वह अन्त्य को होगा। अर्थात् यकार का लोप प्राप्त होता है। ५-संयोगान्त यण् के लोप का प्रतिषेध (निषेध) कहना चाहिये। (पूर्वोक्त प्रक्रिया से सुद्ध्युपास्य की सिद्धि होती है)। ६-सुद्ध्युपास्य - सुधीभि उपास्य सुद्ध्युपास्य —विद्वानों के उपासनायोग्य परब्रह्म ब्रह्म विष्णु महेशादि रूपधारी। ७-मध्वरि -मधो दैत्यस्य अरि मध्वरि। मधुनामक दैत्य के अरि=शत्रु भगवान् विष्णु। ८-धात्त्रश धातु अश धात्त्रंश। श्रीब्रह्माजी का अंश। ९-लाकृति -लृ इवाकृति लाकृति। लृ का तरह है आकृति जिनकी अर्थात् भगवान् श्रीकृष्ण।

**एचोऽयवायावः ६।१।७८॥** [१]एचः क्रमादय् अव् आय् आव् एते स्युरचि ।

**यथासंख्यमनुदेशः समानाम् १।३।१०॥** [२]समसम्बन्धी विधिर्यथासंख्यं स्यात् । [३]हरये । विष्णवे । नायकः । पावकः ।

**वान्तो यि प्रत्यये ६।१।७९॥** [४]यकारादौ प्रत्यये परे ओदौतोरव् आव् एतौ स्तः । [५]गव्यम् । [६]नाव्यम् । ([७]अध्वपरिमाणे च) [८]गव्यूतिः ।

---

इति पूर्वधकारस्य दकारे, 'अलोऽन्त्यस्य' इति सहकारेण 'संयोगान्तस्य लोपः' इति वलोपे प्राप्ते, 'यणः प्रतिषेधो वाच्यः' इति तन्निषेधे 'मद्ध्वरिः' इति । एवं 'धात्त्रंशः' 'लाकृतिः' इत्यादयोऽपि बोध्याः ।

'हरे+ए' 'विष्णो+ए', 'नै+अक', पौ+अक' इत्यादिषु 'यथासंख्यमनुदेशः समानामिति' सहकारेण 'एचोऽयवायाव' इति सूत्रेण यथाक्रमम् 'ए'कारस्य स्थाने 'अय्' 'ओ'कारस्य स्थाने 'अव्' 'ऐ'कारस्य स्थाने 'आय्' 'औ'कारस्य स्थाने 'आव्' स्वरूपा आदेशा इति हरये, विष्णवे, नायकः पावकः इत्यादयः सिद्ध्यन्ति ।

**गव्यूतिः**—'गो+यूति' इति दशायां 'वान्तो यि प्रत्यये' इति सूत्रप्रकरणे अध्वपरिमाणे चेति पठितवार्तिकेन ओकारस्यावादेशे सिद्धं रूपं गव्यूतिरिति । अत्र संज्ञाभङ्गभयाल्लोपः शाकल्यस्येति वलोपो न । 'गव्यूतिः स्त्री क्रोशयुगम्' इत्यमरः ।

---

१–अच् पर मे होवे तो एच् (ए, ओ, ऐ, औ) को क्रम से अय्, अव्, आय्, आव् आदेश होते हैं। (किसी प्रकार का व्युत्क्रम न हो जाय इस लिए यथासंख्य सूत्र का आरम्भ करते हैं) २–सम सम्बन्धी जो विधि वह यथासंख्य अर्थात् यथाक्रम सिलसिलेवार से होती है। ३–हरये, विष्णवे–हरि के लिये विष्णु के लिये नमस्कार है वा समर्पित है आदि। नायक—नेता प्रधान। पावक—पवित्र करने वाला अग्नि। ४–यकारादि (यकार हो आदि मे जिसके ऐसा) प्रत्यय हो पर मे जिसके ऐसे ओ और औ को क्रम से अव् आव् आदेश होते हैं। ५–गव्यम्–गोर्विकारो गव्यम्। गौ सम्बन्धी दूध दही घी आदि। ६–नाव्यम् नावा तार्यम् नाव्यम्–नौका से पार करने योग्य जल। ७–रास्ता का परिमाण वाचक हो और 'यूति' शब्द पर में हो तो गो शब्द के ओकार को अवादेश होना है। जैसे गो+यूति गव्यूति। ८–"गव्यूतिः स्त्री क्रोशयुग्मम्" इत्यमरः। दो कोस को गव्यूति कहते हैं।

**अदसो मात् १।१।१२॥** [1]अस्मात्परावीदूतौ प्रगृह्यौ स्त । अमी ईशा । रामकृष्णावमू आसाते । मात्किम् ? अमुकेऽत्र ।

**चादयोऽसत्त्वे १।४।५७॥** अद्रव्यार्थाश्चादयो निपाता स्यु ।

**प्रादय १।४।५८॥** [3]एते पि तथा स्यु ।

**निपात एकाजनाङ् १।१।४॥** [4]एकाच् निपात आङ्वर्ज प्रगृह्य स्यात् । इ इन्द्र । उ उमेश । [5]**वाक्यस्मरणयोरङित्** । आ एव नु म यसे । आ एव किल तत् । अ यत्र ङित् । ईषदुष्णम् ओष्णम् ।

**ओत् १।१।१५॥** [6]आद तो निपात प्रगृह्य स्यात् । अहो ईशा ।

**सम्बुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे १।१।१६॥** [7]सम्बुद्धिनिमित्तक ओकारो वा प्रगृह्योऽवैदिके इतौ परे । विष्णो इति । विष्ण इति । विष्णविति ।

**मय उञो वो वा ८।३।३३॥** [8]मय परस्य उञो वो वा स्यादचि । किम्वुक्तम् । किमु उक्तम् ।

**इकोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च ६।१।१२७॥** [9]पदान्ता इको

---

**वाक्यस्मरणयोरङित**—भाष्यश्लोकस्यायमन्तिम पाद । पूर्णश्लोकस्त्वित्थम्—

**ईषदर्थे क्रियायोगे मर्यादाभिविधौ च य ।**
**एतमात ङित विद्याद् वाक्यस्मरणयोरङित् ॥**

---

१—अदस् शब्द सम्बन्धी मकार से परे ईत ( ईकार ) ऊत ( ऊकार ) की प्रगृह्य संज्ञा होती है। अमी ईशा —ये स्वामी है, समर्थ हैं। रामकृष्णावमू आसाते—ये बलराम और कृष्ण बैठे हैं। अमुकेऽत्र वे दोनों यहां हैं। २—अद्रव्यार्थवाची ( अर्थात् जिनसे लिङ्ग, सख्या और कारक का बोध न होता हो ऐसे ) चादि वर्ण निपात सञ्ज्ञक होते हैं। जैसे—च ह, वा इत्यादि। ३—अद्रव्यार्थ वाची प्रादियों की भी निपात सज्ञा होती है। ४—आङ् को छोड़कर निपात जो एक अच् वह प्रगृह्यसञ्ज्ञक होता है। इ इन्द्र —ओह ! यह इन्द्र है। उ उमेश —क्या वह पार्वती के पति शिव हैं। ५— 'आङ्' शब्द वाक्य और स्मरण के विषय में ङित् रहित अर्थात् केवल 'आ' के रूप में रहता है और अन्यत्र "आङ्" ऐसा ङित्-सहित रहता है। जैसे—आ एव नु मन्यसे आदि। आ एवं नु मन्यसे—क्या तुम निश्चय ऐसा ही मानते हो ? आ एवं किल तत्—हाँ वह ऐसा ही है। ओष्णम्—कुछ उष्ण। ६—ओदन्त जो निपात वह प्रगृह्यसंज्ञक होता है। अहो ईशा —अहो ये स्वामी समर्थ प्रभु हैं। ७—अवैदिक इति शब्द परे रहते सम्बुद्धिनिमित्तक ओकार को विकल्प से प्रगृह्य संज्ञा होती है। विष्णो इति—हे विष्णु ! यह ऐसा—इस प्रकार। ८—मय् से परे उञ् को वकार आदेश होता है विकल्प से। किमु उक्तम्, किम्वुक्तम्—आपने, तुमने, उसने, मैंने वा क्या कहा ? ९—पदान्त इक

ह्रस्वो वा स्युग्मवर्णेऽचि परे। ह्रस्वविधिसामर्थ्यान्न स्वरसन्धि । चक्रि अत्र। चक्र्यत्र। पदन्ता इति किम ? गौर्यौ।

अचो रहाभ्यां द्वे ८। ४। ४६॥ [1]अच परगाभ्या रेफहकाराभ्या परस्य यगो द्वे वा स्त । गौर्य्यौ। ॐ न समासे। वाप्यश्व ।

ऋत्यक ६। १। १२८॥ [3]ऋति परे पदान्ता अक प्राग्वद् वा। ब्रह्म ऋषि । ब्रह्मर्षि । पदान्ता किम् ? आच्छत्।

इत्यच्सन्धि ।



---

**ह्रस्वविधिसामर्थ्यादिति**- यदि कृतेऽपि ह्रस्वे यणादिक स्यात्तर्हि ह्रस्वविधानमेवानथक स्यात्, दीघस्यापि यणि रूपवचित्र्याभावात् इति भाव ।

**ब्रह्म ऋषि**—अत्रापि ह्रस्वविधिसामर्थ्याद् आद् गुण इति गुणो न।

**आच्छत**—'आडजादीनाम्' इति जातस्याडागमस्य धात्ववयवत्वेन पदान्तत्वाभाव इति भाव ।

* इत्यच्सन्धि *



---

को विकल्प से ह्रस्व होता है असवर्ण असमान' अच् परे रहते। जैसे–चक्रि+अत्र में पदान्त इक चक्री–निष्ठ इ है और असमान अच् है अत्र का अ" ( इत्यादि )। ह्रस्व के बाद में यणादिक की प्राप्ति होगी किन्तु ह्रस्व के विधान सामथ्य ( अथात् यदि यण् ही इष्ट रहा तो ह्रस्व क्यो किया जाय ) से पुन स्वरसंधि नहीं होगी। चक्रि अत्र, चक्र्यत्र—सुदर्शनचक्रधारी विष्णु भगवान् यहाँ हैं। गौर्यौ—दो गौरी।

१–अच् से परे जो रेफ या हकार उनसे परे जो यर् प्रत्याहार के कोई वर्ण रहे तो उनको विकल्प से द्वित्व होता है। जैसे– 'गौर्य्यौ' मे अच् है गौ का 'औ' उससे परे रेफ है, उससे परे है यर् का य, उसको द्वित्व हो गया, तब गौर्य्यौ बना। २–समास मे पदान्त इक् को ह्रस्व नहीं होता है। जैसे—वाप्यामश्व वाप्यश्व । यहाँ समास है अत ह्रस्व नहीं हुआ, यण् ही हुआ। वाप्यश्व बावली ( छोटा तालाब ) के किनारे पर घोड़ा है। ३—ऋत् ( ह्रस्व ऋकार )पर मे हो तो पदान्त अक् को पहिले की भांति जानना अथात् ह्रस्व होता है। ब्रह्मर्षि — ब्राह्मण अत्यन्त तपस्या के बाद इस पद को प्राप्त करता है। आच्छत्—वह चला गया।

॥ अच्सन्धि समाप्त ॥



# अथ *हल्सन्धिप्रकरणम् ।

**स्तोः श्चुना श्चुः ८ । ४ । ४० ॥** [1]सकारतवर्गयोः शकारचवर्गाभ्यां योगे शकारचवर्गौ स्तः । रामश्शेते । रामश्चिनोति । सच्चित् । शार्ङ्गिञ्जय ।

**शात् ८।४।४४ ॥** [2]शात्परस्य तवर्गस्य चुत्वं न स्यात् । विश्नः । प्रश्नः ।

**ष्टुना ष्टुः ८ । ४ । ४१ ॥** [3]स्तोः ष्टुना योगे ष्टुः स्यात् । रामष्षष्ठः । रामष्टीकते । पेष्टा । तट्टीका । चक्रिण्ढौकसे ।

**न पदान्ताट्टोरनाम् ८ । ४ । ४२ ॥** [4]पदान्ताट्टवर्गात्परस्याऽनामः स्तोः ष्टुर्न स्यात् । षट् सन्तः । षट् ते । पदान्तात्किम् ? ईट्टे । टोः किम् ? सर्पिष्टमम् ।

---

**रामश्चिनोति**— रामस्+चिनोति इत्यत्र स्तोः श्चुना श्चुः इति सकारस्य स्थाने शकारे कृते 'रामश्चिनोति' इति सिद्धम् ।

**ईट्टे**— ईड्+ते इत्यवस्थायां डकारस्य पदान्तत्वाभावेन ष्टुत्वनिषेधाभावे, ष्टुत्वेन तकारस्य टकारे, चर्त्वेन डकारस्य टकारे कृते रूपम् ।

**टोः किमिति**—टोर्ग्रहणाभावे पदान्ताभ्यां षकारटवर्गाभ्यां परस्य तो ष्टुर्न त्यर्थे सर्पिष षकारस्य पदान्तत्वात् ततः परस्य तमपस्तकारस्य ष्टुत्वं न स्यादिति निष्कर्षः ।

---

१—सकार और तवर्ग ( त, थ, द, ध, न ) का यदि शकार और चवर्ग ( च, छ, ज, झ, ञ ) से योग रहे तो सकार के स्थान में शकार और तवर्ग के स्थान में चवर्ग होता है ( इसको श्चुत्व कहते हैं ) । जैसे—रामश्शेते में सकार और शकार से योग ( मेल ) है अतः स् का श् हो गया। एवं 'सच्चित्' में तवर्ग और चवर्ग से योग है अतः त् का च् हो गया । रामश्शेते—श्रीरामजी सो रहे हैं । रामश्चिनोति श्रीरामजी ( फूल आदि ) इकट्ठा कर रहे हैं । सच्चित्—अविनाशी ज्ञानस्वरूप । २—शकार से परे तवर्ग को चुत्व ( चवर्ग च छ ज, झ ञ ) नहीं होता है । विश्नः–प्रवेश । प्रश्नः पूछना । ३–षकार और टवर्ग ( ट ठ ड ढ, ण ) के योग में सकार को षकार और तवर्ग को टवर्ग ( ट, ठ, ड, ढ ण ) होता है ( इसी का नाम ष्टुत्व है ) । रामष्षष्ठः-छठें श्रीरामजी हैं । रामष्टीकते–श्रीरामजी जाते हैं । पेष्टा–किसी पदार्थ का चूर्ण करनेवाला । तट्टीका–वह टीका । चक्रिण्ढौकसे–हे चक्रधारी नारायण आप जा रहे हैं ( जा रहे हो ) । ४–पदान्त टवर्ग से परे नाम् भिन्न सकार और तवर्ग उनको ष्टुत्व ( षकार–टवर्ग ) नहीं होता है । षट् सन्तः–छह सज्जन पुरुष हैं । षट् ते–वे छह हैं । ईट्टे स्तोत्र करता है । सर्पिष्टमम्–उत्तम घी ।

---

*अब हल्सन्धि का प्रारम्भ होता है । इस प्रकरण में हलों का सन्धि ( परस्पर मिलन ) बताया गया है । जैसे—रामस् शेते में स् हल् है । इत्यादि ।

❀[1] [1]अनाम्नवतिनगरीणामिति वाच्यम् । षण्णाम् । षण्णवति । षण्णगर्य ।

**तोः षि ८ । ४ । ४३ ॥** [2]तवर्गस्य षकारे परे न ष्टुत्वम् । सन्षष्ठः ।

**झलां जशोऽन्ते ८ । २ । ३९ ॥** [3]पदान्ते झलां जशः स्युः । वागीशः ।

**यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा ८ । ४ । ४५ ॥** [4]यरः पदान्तस्यानुनासिके परेऽनुनासिको वा स्यात् । एतन्मुरारिः । एतद्मुरारिः । ❀[5]**प्रत्यये भाषायां नित्यम्** । तन्मात्रम् । चिन्मयम् ।

**तोर्लि ८ । ४ । ६० ॥** [6]तवर्गस्य लकारे परे परसवर्णः स्यात् । तल्लयः । विद्वाँल्लिखति । नकारस्याऽनुनासिको लकारः ।

**उदः स्थास्तम्भोः पूर्वस्य ८ । ४ । ६१ ॥** [7]उदः परयोः स्थास्तम्भोः पूर्वसवर्णः स्यात् ।

---

षड् + नाम्, 'षड् + नवति', 'षड् + नगर्य' इत्येतेषु 'अनाम्नवतिनगरीणामिति वाच्यम्' इति नियमसहकारेण 'ष्टुना ष्टुः' इति ष्टुत्वेन नकारस्य णकारे, तेष्वाद्ये 'प्रत्यये भाषायां नित्यम्' इति नित्यमनुनासिकत्वे, अन्त्ययोः 'यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा' इति विकल्पेनानुनासिके तेषां सिद्धिः ।

---

१–पदान्त टवर्ग से परे नाम्, नवति और नगरी से भिन्न नकार और तवर्ग को ष्टुत्व नहीं होता है। षण्णाम्–छहों (वस्तुओं, पुरुषों आदि) का। षण्णवतिः–छियानवे। षण्णगर्यः–छह नगरियाँ। २–षकार परे मे हो तो तवर्ग को ष्टुत्व नहीं होता है। सन्षष्ठः–छठा (व्यक्ति) श्रेष्ठ है। ३–पदान्त झलों का जश् होता है। वागीशः–बृहस्पति, प्रभु। ४–अनुनासिक हो पर में जिसके ऐसे यर् को विकल्प से अनुनासिक होता है। एतन्मुरारिः–ये मुरारि (मुरनामक राक्षस के मारने वाले) भगवान् हैं। ५–प्रत्ययावयव अनुनासिक पर में हो तो पदान्त यर् के स्थान मे नित्य ही अनुनासिक होता है भाषा अर्थात् लोक के विषय मे। तन्मात्रम्—केवल उतना ही। चिन्मयम्–ज्ञानस्वरूप। ६ तवर्ग को लकार परे रहते परसवर्ण होता है (अर्थात् तवर्ग ल के समानरूप का हो जाता है)। तल्लयः—तल्लीन, विलीन या उसका नाश। विद्वाँल्लिखति–विद्वान् लिखता है। ७—उद् से परे स्था और स्तम्भ को पूर्वसवर्ण आदेश होता है। (पूर्वसवर्ण अर्थात् पूर्वपद के अन्तिम अक्षर के समान उत्तर पद का प्रथम वर्ण हो जाता है)।

---

† 'न पदान्ताट्टोरनाम्' इस सूत्र के केवल अनाम् पद से इष्टसिद्धि को न देखकर वार्तिककार 'अनाम्नवतिनगरीणामिति वाच्यम्' इस वार्तिक का आरम्भ करते हैं।

**तस्मादित्युत्तरस्य १ । १ । ६७ ॥** [1]पञ्चमीनिर्देशेन क्रियमाण कार्यं वर्णान्तरेणा व्यवहितस्य परस्य ज्ञेयम् ॥

**आदे परस्य १ । १ । ५४ ॥** [2]परस्य यद्विहित तत्तस्यादेर्बोध्यम् । इति सस्य थ ।

**झरो झरि सवर्णे ८ । ४ । ६५ ॥** [3]हल परस्य झरो लोपो वा स्यात् सवर्णे झरि ।

**खरि च ८ । ४ । ५५ ॥** [4]खरि परे झला चर स्यु । इत्युदो दस्य त । उत्थानम् । उत्तम्भनम् ।

**झयो होऽन्यतरस्याम् ८ । ४ । ६२ ॥** [5]झय परस्य हस्य वा पूवसवण स्यात् । नादस्य घोषस्य सवारस्य महाप्राणस्य तादृशो वगचतुथ । वाग्घरि । वाग्हरि ।

---

**उत्थानम्**— उद् + स्थानम्' इत्यवस्थाया 'उद स्थास्तम्भो पूवस्य' इत्यनेन प्राप्त पूवसवण कस्य स्यादिति प्रश्ने 'तस्मादित्युत्तरस्य' इत्यनेन स्थेत्यस्या कारस्य प्राप्तस्त प्रबाध्य 'आदे परस्य इति नियमेन विवारमहाप्राणप्रयत्नवत सकारस्य स्थाने तादृशे थकारे कृते झरो झरि सवर्णे' इति पूवथकारस्य वकल्पिके लोपे दकारस्य खरि चेति चर्त्वे तत्सिद्धम् । लोपाभावपक्षे तु–उदो दस्य चर्त्वे कृते 'उत्थ्थानम्' इति । एव–उत्तम्भनम् उत्थ्तम्भनम् । अत्र थकारस्य चर्त्वेन तकारत्व तु नाशङ्क्य चत्वदृष्टया पूवसवणस्यासिद्धत्वात् ।

**वाग्घरि** —'वाक + हरि ' इत्यत्र 'झयो होऽन्यतरस्याम्' इत्यनेन स्थान-प्रयत्नयोस्तुल्यत्वात् हकारस्य स्थाने वैकल्पिके घकारे, 'झला जशोऽन्ते' इति घकारस्य जश्त्वेन गकारे तत्सिद्धम् । एव चवगटवगतवगपवर्गेभ्य परस्य हकारस्य झकारढकारधकारभकारा भवन्ति । उदाहरणानि—अज्झीनम्, षड्ढलानि, तद्धवि गुब्भसति इति ।

---

१—पञ्चमी ( पञ्चमी विभक्ति ) को निर्देश कर ( मानकर ) के किया जानेवाला कार्य वर्णान्तर से अव्यवहित पर के स्थान में होता है । २—पर के स्थान में कहा गया कार्य उस ( पर ) के आदि मे होता है । ३—सवर्णी झर् पर में रहे तो हल् से परे झर् का विकल्प से लोप होता है । ४—झलों के स्थान में चर् होते हैं, खर् परे रहते । उत्थानम्–अभ्युदय, उठना । उत्तम्भनम्–उभाडना, उठाना । ५—झय् से परे हकार को पूर्वसवर्ण विकल्प से होता है । नाद, घोष, संवार और महाप्राण प्रयत्नवाले का वैसा ही अपने वर्ग का चौथा अक्षर ही आदेश हुआ ( होता है ) । वाग्घरि –बोलने में सिंह ।

**शश्छोऽटि ८ । ४ । ६३ ॥** [1]पदान्ताज्झय पग्स्य शस्य छो वा स्यादटि । तद् शिव इत्यत्र दस्य श्चुत्वेन जकारे कृते खरि चेति जकारस्य चकार । तच्शिव । तच्छिव । ❀[2]**छत्वममीति वाच्यम्** । तच्छ्लोकेन ।

**मोऽनुस्वार ८ । ३ । २३ ॥** [3]मान्तस्य पदस्याऽनुस्वार स्याद्धलि । हरिं वन्दे ।

**नश्चाऽपदान्तस्य झलि ८ । ३ । २४ ॥** [4]नस्य मस्य चाऽपदान्तस्य झल्यनुस्वार स्यात् । यशासि । आक्रस्यते । झलि किम् ? मन्यसे ।

[5]**अनुस्वारस्य ययि परसवण ८ । ४ । ५८ ॥** स्पष्टम् । [ अनुस्वारस्य ययि परे परसवण स्यात् ] शान्त ।

**वा पदान्तस्य ८ । ४ । ५९ ॥** [6]पदान्तस्याऽनुस्वारस्य ययि परे परसवर्णो वा स्यात् । त्वङ्करोषि । त्व करोषि ।

**मो राजि सम क्वौ ८ । ३ । २५ ॥** [7]क्विबन्ते राजतौ परे समो मस्य म एव स्यात् । सम्राट् ।

**हे मपरे वा ८ । ३ । २६ ॥** [8]मपरे हकारे परे मस्य मो वा स्यात् । किम् ह्मलयति । किं ह्मलयति ॥ ❀[9]**यवलपरे यवला वा** । किय्ँ ह्य । किं ह्य । किव्ँ ह्वलयति । कि ह्वलयति । किल्ँ ह्लादयति । कि ह्लादयति ।

---

**तच्छिव** — तद् + शिव ' इत्यवस्थाया 'स्तो श्चुना श्चु ' इति दकारस्य श्चुत्वेन जकारे, 'खरि चे ति चर्त्वे, 'शश्छोऽटि' इति शकारस्य छकारे तत्सिद्धि ।

---

१–पदान्त झय् से परे जो श' उसको 'छ' होता है अट् परे रहते । २–पदान्त झय् से परे श् को छ् हो, कि तु अम् प्रत्याहार पर मे हो तब ( ऐसा कहना चाहिये ) । ( अर्थात् अम् परे श् को छ् होता है ) ३–म हो अन्त मे जिसके ऐसे पद को अनुस्वार होता है, हल् परे रहते । हरिं वन्दे–मैं श्री हरिं को नमस्कार करता हूँ । ४–झल् परे रहते अपदान्त नकार, मकार को अनुस्वार होता है । यशासि–अनेक प्रकार की कीर्तियाँ । आक्रंस्यते—आक्रमण किया जायगा । मन्यसे–स्वीकार करते हो । ५–यय् प्रत्याहार पर म हो तो अनुस्वार को परसवण होता है । ६–पदान्त जो अनुस्वार उसको परसवण होता है विकल्प से यय् परे रहते । त्वं करोषि–तुम करते हो ? ७–क्विबन्त ( क्विप् प्रत्यय हो अन्त में जिसके ऐसा ) राज् धातु पर मे हो तो सम् के मकार को मकार ही होता है ( किन्तु अनुस्वार नहीं ) । सम्राट्—चक्रवर्ती नरेश । ८–म–परक हकार यदि पर मे हो तो म को म ही विकल्प से होता है ( अर्थात् एक पक्ष में अनुस्वार और एक पक्ष मे मकार होता है ) । किं ह्मलयति—क्या चलाया जाता है । ९–य व या ल हो पर मे जिसके ऐसा हकार हो पर में जिसके ऐसे यकार को विकल्प से

